कर झुक गई, मन थक कर सोने लगा। पर जब बन ही गई है, तो खा लूँ-जरा चख ही लूँ। इतनी साधना की वस्तु कहीं छोडी जाती है? तू थोडी और कृपा कर अभी जा। मेरी इच्छा होगी तो मैं फिर तुझे पुकार लूँगा। पहले भी तो पुकारा था। अनेक बार पुकारा था। तुझे शपथ है, बिना बुलाये मत आना। दुख के दिन तो बीत गये, अब किसे मरने की चाह है?

लौट नहीं सकती? किसी तरह नहीं? यह तो बडा अत्याचार है। अच्छा, किसी तरह भी नहीं? हाय! मैंने तो कुछ तैयारी भी नहीं की। यात्रा क्या छोटी है? यात्रा में ही जीवन गया, अब फिर महायात्रा? हे भगवान्! यह कैसा ससार है? शास्त्र कहते हैं—"यह चक्र है।" अच्छी बात है—चक्र है तो घूमा करे। किसी का क्या हर्ज है? पर यह दूसरों को घुमाता क्यों है? किस मतलब से? किस अधिकार से? यह तो खासी धींगा मुश्ती है। बडा अत्याचार है। जब तक जीओ तब तक ससार यात्रा, और जीने के योग्य न रहो तो परलोक यात्रा! अभागा जीव केवल नित्य यात्री है,

जिसे विश्राम का अधिकार ही नहा। हाय! पहले यह मालूम होता तो यह महल, यह सुख साज, ये ठाठ बाट, यह मोह मैत्री-व्यवहार क्यों बढाता? इस महल की सफेदी के पीछे कितने दीनों का खून है? इस मेरे बिछौने के नीचे कितनों की रोटी का सत्त्व है? तब यह बात मालूम हो जाती, तो यह सब क्यों करता? तब तो सोचा था। एक दिन की बात तो है नहीं, जो दु खम सुखम काट लें। मरने वाले मरें। घर आई लक्ष्मी को क्यों छोड़ें? हाय! अब उन्हें कहाँ पाऊँ। उनका व्यर्थ शाप लिया। मृत्यु! थोडा ठहर! अब यह सम्पदा तो व्यर्थ ही है। ठहर! इसे उन्हें बाँट जाऊँ जिनके कण्ठ से निकाली गई है। पर उनमे कितने बचे हैं? कितने भूखे तडप कर मरे, कितने जेल मे मिट्टी काटते मरे। उनकी स्त्रियों ने जवानी में विधवा हो कर मुझे कोसा। यह माना कि उन पर मेरा ऋण था। पर यदि उन पर नही था—सच मुच नही था, तो क्या मुझे उन्हें जेल में डलवा देना चाहिये था? पिटवाना चाहिये था? बर्तन कपडे नीलाम करा लेने चाहिये थे? मुझे

कभी क्या थी? बुरा किया, गजब किया। हे भाइयो, क्षमा करना। अकेला जा रहा हूं। मृत्यु! मृत्यु! क्या इसमें से थोड़ी भी नहीं ले जा सकता हूं? थोड़ी सी, सिर्फ तसल्ली के लिये। क्या किसी तरह नहीं? हाय! हाय! अच्छा मृत्यु! ले, आज्ञा ले ले। इस समय टल जा। सब ही ले जा, पर मुझे छोड़ दे।

हरे राम! तुझे दया नहीं है। कैसी निष्ठुर है, मूर्तिमती हत्यारी है। ऊपर क्यों चढ़ी आती है? ना—ना—छूना मत। हाथ मत लगाना। छूने ही मर जाऊँगा! हाय! हाय! सब यहीं रहे? मैं अकेला चला। कुछ भी पहले से मालूम होता, तो तैयारी कर लेता। भगवान् का नाम जपता, पुण्य-धर्म करता। कुछ भी न कर पाया। विश्राम के स्थल पर पहुंच कर एक साँस भी अघा कर न ली कि डायन आगई। हे भगवान्! हे विश्वंभर! हे दीनबन्धु! हे स्वामी! हा—नाथ! हे नाथ! हे नाथ! तुम्हीं हो—तुम्हीं हो—तुम्हीं हो।

# रुदन

अन्त में वह घड़ी भी आही पहुंची। मुझे भास गया, कच्चे धागे में तलवार लटक रही है, क्या जाने कब टूट पड़े। हवा के झोंके झकझोर रहे थे। मन रोना चाहता था पर स्थान न था। रात ही को यह विचार लिया था। सवेरे जब नीचे उतरा, माता ने कहा—"बेटा। कला को देखना तो, आज वह कैसा कुछ करती है। मेरा कलेजा काँप उठा। मैंने मन में कहा—क्या [illegible] आ पहुंची? हिम्मत करके भीतर गया। अँधे·

सारी खिडकियाँ बन्द थीं। एक मिट्टी का दिया टिमटिमा रहा था। मैंने खाट के पास जाकर देखा—काँप गया। सच मुच घडी आ पहुची थी। मैं एक टक देखता रहा—न बोला न चाला। माता ने कहा—"बेटी! देख तो यह कौन है?" उसे चैन नहीं था। साँस में कष्ट होता था। उसने उस कष्ट को सह कर मेरी ओर देखा। आँखें सफेद थीं, फट कर दूनी हो गई थी। उन्हीं आँखों में से आँसुओं की धार बह चली। मुझसे कुछ भी न बन पडा। माता ने उसके आँसू पोंछ कर कहा—"बिटिया! देखो तो यह सामने कौन है।" कला ने बडे कष्ट से कहा—"बडे भैया।" इतने ही में वह हाँफने लगी। उसे दो एक हुचकी आई। पिता जी उसे गोद में लिये बैठे थे। उन्होंने गद्‌गद कण्ठ से कहा—"घबराओ मत भाइयों! सब भगवान् से प्रार्थना करो, अब तो यह हमारी है नहीं, भगवान् दे जाँय, तो दे भी जाँय! वे सँभल न सके, रोने लगे। कला उनकी गोद में झुक गई। उसका रंग फक हो गया था। सब झपट कर ऊपर लपके। सबने मानो [illegible] एक स्वर से

कहा—"कला ! कला !" मैं ठहर न सका। वहाँ से साँस बन्द करके बाहर भागा। बाहर उसके सुसराल के आदमी, उसके पति, उद्विग्न बठे थे। सब बोले—"क्या हाल है?" मैंने बोलना चाहा,—पर बोल न सका। भीतर से रुदन उठा। प्रथम एक कण्ठ, पीछे अगणित—अथाह गगनभेदी रुदन। सब ने कहा—"क्या हो गया?" पिता पागल की तरह दौड़े आये। उनकी आँखों में आँसू नहीं थे। उन्होंने गाकर कहा—"लुट गया धींग धनी धन तेरा।" उनके नेत्रों में उन्माद था। दो चार पड़ोसियों ने उन्हें पकड़ कर धैर्य रखने की प्रार्थना की। उन्हों ने करारे स्वर मे कहा?—"मैं क्या रोता हू? मैं क्या बालक हू? मुझे क्या तुम बेसमझ समझते हो?"

मैं यहाँ भी न ठहर सका। भीतर गया। माता ने आकाश फाड़ रक्खा था। वह कला के शरीर को छोड़ती ही न थी। मैंने उसे गोद में लिया। पर कुछ बोल न सका। मैं भी रो रहा था। मन को रोका। मैंने कहा—"अम्मा! रोओ मत। तुम्हारी बेटी का भाग्य कितनों की बेटियों से अच्छा है। वह जहाँ गई, धन धान्य लक्ष्मी

को लेकर गई। अब वह सुहागन ही पृथ्वी से जा रही है। ऐसा सौभाग्य कितनी स्त्रियों को मिलता है?"

माँ को कुछ आश्वासन मिला। उसके उन्माद पर कुछ सावधानी के छींटे पडे। उसने गगनभेदी क्रन्दन छोड कर कला का गुण गान शुरू किया। अब मैं ठहर न सका। स्मृति ने कष्ट देना प्रारम्भ किया। बचपन से अब तक के चित्र सामने आने लगे। पिता जी ने बाहर से ही स्वर अलापा—"लुट गया धींग धनी धन तेरा।" मैं वहाँ से भी भागा। ऊपर जाते हुए देखा, सीढियों में सुभगा पडी ठुसुक रही थी। मैं उसे उठा कर ऊपर ले चला। मेरे छूते ही वह बिखर गई। वह क्रन्दन, वह मर्मस्पर्शी उक्तियाँ, वह भयकर—हाय, सर्वथा असह्य थी। जाता कहाँ? छाती गले तक भर रही थी। जरूरत रोने की थी, पर रोने को जगह न थी। जगह एकान्त चाहिये। पर उस घर का वायु मण्डल रुदन से भर रहा था। पडोस की स्त्रियाँ घर में जुट रहीं थीं। पडोसी द्वार पर इकट्ठे हो रहे

थे। आश्वासन रुदन को बढाता था। धैर्य का टीका न था। विफलता थी, जलन थी, सन्ताप था, खिसियाहट थी, अशक्ति थी, लाचारी थी और रुदन था—रुदन था—रुदन था और रुदन था।

उड़ा कर कहा—"मूर्ख ! देखता नहीं है। ऐसी कितनी बार चढ़ती है ? किसके इतने भाग हैं ? रोने वाले एक एक बूँद को तरसते हैं। औसर चूकने पर क्या है ? यो-यो-यो।"

मैं मूर्ख बन गया। स्त्री का मूर्ख कहना नहीं सहा गया। पर मूर्ख बन गया। जो कुछ था उसे दे डाला। भूमि उर्वरा थी, वह उगा भी, पका भी और मुझे मिला भी। पर पचा नहीं। शरीर ढेर हो चुका था। इतने दिनों के आँधी मेहों ने कुछ न छोड़ा था। मैं गिर गया खा कर ! लोग भूखों मरते हैं, मैं अघाकर मरा। धौले केशों पर धूल पड़ी। बुढ़ापे की मिट्टी ख्वार हुई। बात बन कर बिगड़ी। आबरू की पगड़ी की धज्जियाँ उड़ गईं। मेरा क्या अपराध था ? साहस में तो कसर छोड़ी न थी। चिन्ता की भयंकर आग इस तरह छाती में छिपाई थी कि एक लौ भी न दीखने पाई। शोक के घाव कपड़ों से ढक लिये थे। चेहरे की झुर्रियों को हँस कर और आँखों की रुखाई को चश्मे से ढक लिया था। पर हाय रे बुढ़ापे ! तेरा बुरा हो। तेरा सत्यानाश हो।

मेरा कसूर क्या था? इतने नजदीक पुल को छोड कर कौन तैर कर पार करेगा? पार करने पर—बस वह दिन है और आज का दिन है।

उस पार जाना जरूरी था। लालसा की नदी बे-तरह चढ रही थी और किनारे की भूमि उर्वरा हो रही थी। पास में सुख बहुत थोडा था। उसने कहा—"कुछ तुम्हारे पास है कुछ मेरे। आओ इसे बो दें। एक के हजार होंगे। अभी जिन्दगी बहुत है। इतने से कैसे चलेगा?" मेरा दिल घावों से छलनी हुआ पडा था, न मुझे रुचि थी, न उत्साह, न हौंस। इसके सिवा, मुझे बोने का तजुर्बा नही था। बोना मेरे प्रारब्ध के अनुकूल भी नही था। जब जब बोया, सूका पड गयी या वन-पशु चर गये। पशु बने बिना रखाना कठिन है। मुझे खूब याद है। मैंने बहुत नाह नूह की थी। मैंने कहा था—"मुझे कहाँ बोना आता है? क्यों पास की माया को मिट्टी में मिलाती हो? ना, मुझे इसकी हौंस नहीं है। तुम जाओ।"

इसी पर उसने मुझे मूर्ख बनाया। मेरा मज़ाक

उड़ा कर कहा—"मूर्ख ! देखता नहीं है। ऐसी कितनी बार चढ़ती है ? किसके इतने भाग हैं ? बोने वाले एक एक बूँद को तरसते हैं। औसर चूकने पर क्या है ? वो-वो-ञो।"

मैं मूर्ख बन गया। स्त्री का मूर्ख कहना नहीं सहा गया। पर मूर्ख बन गया। जो कुछ था उसे दे डाला। भूमि उर्वरा थी, वह उगा भी, पका भी और मुझे मिला भी। पर पचा नहीं। शरीर ढेर हो चुका था। इतने दिनों के आँधी मेहों ने कुछ न छोड़ा था। मैं गिर गया खा कर ! लोग भूखों मरते हैं, मैं अघाकर मरा। धौले केशों पर धूल पड़ी। बुढ़ापे की मिट्टी ख्वार हुई। बात बन कर बिगड़ी। आबरू की पगड़ी की धज्जियाँ उड़ गई। मेरा क्या अपराध था ? साहस में तो कसर छोड़ी न थी। चिन्ता की भयकर आग इस तरह छाती में छिपाई थी कि एक लौ भी न दीखने पाई। शोक के घाव कपड़ों से ढक लिये थे। चेहरे की झुर्रियों को हँस कर और आँखों की रखाई को चश्मे से ढक लिया था। पर हाय रे बुढ़ापे ! तेरा बुरा हो। तेरा सत्यानाश हो।

अठ्यानाश हो। तैनें सब गुड गोवर कर दिया। तैनें मरे को मारा। तैनें सूखे पेड को जड से ही उखाड पटका निर्दयी!!

उसे कुछ परवा ही न थी। हँसती थी। उसी तरह बल्कि उससे भी अधिक जोर से। सफलता का गर्व उसके होठों और नेत्रों में मस्ती कर रहा था और यौवन का गर्व उसकी छाती से फूटा पडता था। मैं कहाँ तक तन कर खडा होता? मैं हार गया। वह सब कुछ ले चली। मैंने घायल सिपाही की तरह आखों के अनुनय से रस की एक बूद--सिर्फ एक बूद माँगी थी। क्या उस सरोवर में एक बूद से घाटा पड जाता? जब मेरे दिन थे तो बिन माँगे छक जाता था। वही मैं था। वह दुपहरी के सूर्य की तरह ज्वलन्त नेत्र दिखा कर चली गई। कलेजा तक झुलस गया। यही दुनिया है। इसी में रहने को प्राणी क्या क्या करता है। यही दुनिया का अन्त है। जाने वालों के लिये दुनिया का यही प्यार है। वाहरी दुनिया! और वाहरे तेरा अन्त!!!

इतना व्याप्त। यह लो लीन हो गया। जैसे लहर लीन हो जाती है, जैसे स्वर लीन हो जाता है। वह भी मैं ही हू। मैं अनन्त में फैल गया हू। न आदि है न अन्त, न रूप है न स्पर्श—केवल सत्ता है। वह शुद्ध बुद्ध मुक्त है। प्यास बुझ गई है। काँटा सा निकल गया है। नींद सी आ गई है। कुछ नहीं कह सकता। कथन के बाहर है। प्रकाश का कण हो गया हू। कण का प्रकाश मैं हू। व्याप्त सामर्थ्य की धार बह रही है—पर क्षय नहीं होती। वह कहीं से आ भी रही है। न शीत है न उष्ण, न इधर है, न उधर। कहना व्यर्थ है। अब अप्रकट कुछ नहीं। प्राप्य कुछ नहीं। महान् कुछ नहीं। किसी का अस्तित्व नहीं दीखता। केवल मैं हू। मैं वही हू। यह वही है। यही है वह।

मैं सहायता नहीं करता है। सब को छूता हूं, सब रस का स्वाद बराबर आ रहा है, मन सब व्याप्त हो रहे हैं, सब गन्ध बस रही हैं। पर किस तरह? सो पता नही लगता। अपूर्व है। सब अपूर्व है। यहाँ सब प्राप्त है। अब मालूम होता है, इच्छा एक रोग था। मन एक बेगार थे। इन्द्रियाँ भार थीं मूर्ख था। इन्हें खूब सजाया। उल्लू की तरह नाचा। गधे की तरह लदा फिरा और अपराधी की तरह बँधा रहा। ठहरो। मुझे अपने आप को समझ लेने दो। वाह! मैं क्या हूं? जहाँ इच्छा जाती थी अब वहाँ मैं जा सकता हूं, जो मन करता था वह मैं अब कर सकता हूं। बडा मजा है, बडा आनन्द है, बडा सुख है। कभी नही मिला था। मानों मैंने स्नान किया है। या? ठहरो सोचने दो, कुछ भी समझ में नहीं आता। मानों तग कोठरी की कैद से निकल कर स्वच्छ हरे भरे मैदान में आ गया हूं। कहीं भी दर्द नही है। कहीं भी कसक नहीं है। न प्यास है न भूख। न उठना, न बैठना, न सोना। सब कुछ मानो एक साथ स्वय हो रहा है। प्रतिक्षण हो रहा है। यह क्या है! इतना तेज!

इतना व्याप्त! यह लो लीन हो गया। जैसे लहर लीन हो जाती है, जैसे स्वर लीन हो जाता है। वह भी मैं ही हू। मैं अनन्त में फैल गया हू! न आदि है न अन्त, न रूप है न स्पर्श—केवल सत्ता है। वह शुद्ध बुद्ध मुक्त है। प्यास बुझ गई है। काँटा सा निकल गया है। नींद सी आ गई है। कुछ नहीं कह सकता। कथन के बाहर है। प्रकाश का कण हो गया हू। कण का प्रकाश मैं हू। व्याप्त सामर्थ्य की धार बह रही है—पर क्षय नहीं होती। वह कही से आ भी रही है। न शीत है न उष्ण, न इधर है, न उधर। कहना व्यर्थ है। अब अप्रकट कुछ नहीं। प्राप्य कुछ नहीं। महान् कुछ नहीं। किसी का अस्तित्व नहीं दीखता। केवल मैं हू। मैं वही हू। यह वही है। यही है वह।

आये थे। वे शीतल वायु के झकोरों से भरी कुन्जों में मुग्ध और तृप्त होकर उसे हृदय मन्दिर में लिये बठे थे। मैंने कभी उनके सुखसौभाग्य पर अपना मन न ललचाया, कभी उन पर डाह न की। अपने उस खेडी के टुकडे को उनकी हीरों से लदी हुई सोने की प्रतिमा से निकृष्ट न समझा। कारण, मुझे अपने ऊपर बहुत भरोसा था। अपने हाथ की करामात पर मैं इठलाता था। आखिर मैंने अपनी समस्त जवानी में जी तोड परिश्रम करके उस खेडी के टुकडे को इस्पात ही बना कर छोडा।

अब कार्य सरल था। आकृति, प्रखरता और उपयोग बस। साँचे में ढाल कर मैंने उसकी आकृति बनाई। अब वह एक नाजुक तलवार थी। बिजली के समान उसमें चमक थी, धार की प्रखरता का क्या कहना है? बाल को चीर सकती थी।

उसी को मैंने हृदय मन्दिर के उस शून्य सिंहासन पर स्थापित कर दिया। उसी की मैं पूजा करने लगा। उसे देख २ कर मैं धीरे २ वीर और साहसी बनने लगा। राजा और सम्राटों तक उसकी पहुच हुई और

इसी की प्रतिमा बना कर उस मन्दिर में प्रतिष्ठित कर दूंगा। पर शीघ्र ही समझ गया—यह मूर्खता की बात होगी। पर, स्वर्ण में यदि कुछ बनने की शक्ति है? तो इस्पात में भी तो कुछ बननेकी शक्ति है? बुद्धि मानों को-जिस पदार्थ में जो बन सके, उससे वही बनाना चाहिये। मैंने प्रतिमा बनाने का विचार ही छोड दिया। मैंने उस खेडी के भद्दरग टुकडे को भट्ठी में डाल दिया। ज्वलन्त उत्ताप में तप कर उसका रग भी लाल हो गया। फिर मैंने धडाधड उस पर चोटें की। धडाधड। फिर पीटा, फिर तपाया। तह जमाई। तपाया और पीटा। ग्रीष्म की दुपहरी, झुलसाने वाली लू और वह भट्ठी का असह्य उत्ताप, जवानी की नगी छाती पर सहा। पसीना कालौंस और मैल से शरीर भर गया था, कोमल स्वच्छ हाथ कठोर हो गये। पर मैं उस लोहे के टुकड़े के पीछे पड गया। जवानी के सारे उमग भरे दिन उस कडे परिश्रम में ताप—पसीने और कालौंस में निकल गये। मेरे कितने ही मित्र, जिन्हें मैंने बाल काल में उस कल्पित प्रतिमा की मोहनी झाकी करने का वचन दिया था, अपने लिये एक एक प्रतिमा ले

आये थे। वे शीतल वायु के झकोरों से भरी कुञ्जों में मुग्ध और तृप्त होकर उसे हृदय मन्दिर में लिये बैठे थे। मैंने कभी उनके सुख सौभाग्य पर अपना मन न ललचाया, कभी उन पर डाह न की। अपने उस खेडी के टुकडे को उनकी हीरों से लदी हुई सोने की प्रतिमा से निकृष्ट न समझा। कारण, मुझे अपने ऊपर बहुत भरोसा था। अपने हाथ की करामात पर मैं इठलाता था। आखिर मैंने अपनी समस्त जवानी में जी तोड परिश्रम करके उस खेडी के टुकडे को इस्पात ही बना कर छोडा।

अब कार्य सरल था। आकृति, प्रखरता और उपयोग बस। साँचे में ढाल कर मैंने उसकी आकृति बनाई। अब वह एक नाजुक तलवार थी। बिजली के समान उसमें चमक थी, धार की प्रखरता का क्या कहना है? बाल को चीर सकती थी।

उसी को मैंने हृदय मन्दिर के उस शून्य सिंहासन पर स्थापित कर दिया। उसी की मैं पूजा करने लगा। उसे देख २ कर मैं धीरे २ धीर और साहसी बनने लगा। राजा और सम्राटों तक उसकी पहुंच हुई और

वह उनके हीरों और मोतियों के ढेरों से कहीं अधिक मूल्य की कूती गई!!

सिर्फ अकस्मात के संयोग की बात थी, और मेरी सनक थी, जो मैंने उसे इतना कमाया, ऐसा प्रखर बनाया। परन्तु मैंने कभी उससे कठोर काम नहीं लिया। उसकी आब और धार को कभी हवा न लगने दी। मैं सिर्फ उसकी धार से नित्य आखों में सुर्मा लगाया करता था।

मैंने उसे समय के लिये यत्न से रख छोडा था। खयाल था, कभी आन और शान पर जूझने का समय आयगा, तब मेरी यह प्राणों से प्यारी वस्तु अपने जोहर दिखायगी। मेरे प्यारे मित्रों और सहयोगियो की सजीली स्वर्ण प्रतिमाओं पर जब कोई भयंकर सकट उपस्थित होगा—तो मेरी यह सजीली चीज बिजली के समान एक हो तीव्र और असह्य कडक दिखा कर अपनी वास्तविकता चरितार्थ करेगी। उस समय मेरा जीवन और परिश्रम सफल होगा!

दो बार देवता उसे मागने आये, पर मैंने उन्हें नहीं

दो। इस ससार की तो किसी वस्तु के बदले में मैं उसे दे ही नहीं सकता था, मैंने उसे लोकोत्तर बदले में भी देने से इन्कार कर दिया।

उस दिन प्रात काल जाग कर देखा—वह धरती में दो टूक हुई पडा है। पहिले तो मैं कुछ समझा ही नहीं। मैंने सोचा स्वप्न है, उंगली दाँतों से काट कर देखा, बाल नौच कर देखा! स्वप्न न था सत्य था!!!

कलेजा मसोस कर बैठ गया। अब कुछ नहीं हो सकता था। मित्र और बन्धु सुनते ही दौड आये। किसी ने कहा—लो, यह स्वर्ण प्रतिमा ले लो। किसी ने कहा—यह मेरे नेत्रों की ज्योति ले लो। किसी ने कहा—यह मेरा सबसे बडा हीरा ले लो। पर! पर-खेडी का टुकडा तो किसी के पास न था। मैंने बैठे ही बैठे-जहाँ तक दृष्टि जा सकती थी—इधर उधर नीचे ऊपर देखा—नहीं था!!

खोज में जाने के अब दिन नहीं रहे। परिश्रम और उत्ताप सहने की शक्ति और साहस नहीं रहा।

आराधना योग्य जवानी न रही । मन के हौसले और और चाह मर गये । मैंने टूटे टुकडे देवार्पण कर दिये। अब मैं अकेला बैठा हूँ। और सुस्ता कर जवानी के घोर परिश्रम की थकान को उतार रहा हूँ।

# हास्य में हाहाकार

जीवन की हँसती हुई दुनियाँ का अन्त समय आगया ! ग्रीष्म के कृष्णपक्ष की सन्ध्या की तरह कराली काल की कालिमा ने उस भव्य मुखमडल पर अधिकार जमा लिया। पर वे दोनों आखें सन्ध्या के तारे की तरह आनन्द बखेर रहीं थी। वह मुझे देखकर जरा हँसी। प्रतिपदा के चन्द्रमा की तरह अन्तिम बार उसकी धवल् दन्त पक्ति के दर्शन हुये। प्यार का रहा सहा रस उस हँसी में आ जूझा। वह दारुण

महा यात्रा की घन्टी हृदय धाम में सुन रही थी-और अपनी स्मृतियों की गाँठ पोटली सँगवा कर बाँध रही थी। साथ ही सारे ससार से न सह सकने योग्य उस वेदना को-वह उस अन्तिम हास्य में टालने की चेष्टा कर रही थी। उसने अपना सब साहस बटोर कर-इकतारे के कम्पित स्वर मे कहा—"स्वामी जी! खड़े क्यों हो, मेरे पास बैठ जाओ।

मैं खड़ा रहा। सामने दूध के समान शैया पर वह ढेर हुई पड़ी थी। मुझे ऐसा प्रतीत हुआ—उस सन्ध्या के बढ़ते हुये अन्धेरे में मैं किसी नदी के तीर पर खड़ा हू—और चाँदी के समान स्वेत बालुका के बीच क्षीणाङ्ग नदी दाव पेच खाती—चुप चाप पैरों के पास से बही चली जा रही है। अभिलाषा और अतीत की छायाएँ मूर्तिमान होकर सामने आ खड़ी हुई। सब प्रिय और मनोहर थीं। पर मैं उन्हें देख कर डर गया। उसने फिर उसी स्वर में कहा—स्वामी जी! वास्तव में निराशा का नाम ही जीवन है— फिर भी मनुष्य उसे प्यार करता है, मेरे पास बैठो-और कहो-तुम जीवन को नहीं-मुझे

प्यार करते थे ! ! मैं कुछ और ही सोच रहा था—मैं सोच रहा था—इस चलती धार में से और एक घूट पीलू ? मैं घुटनों के बल धरती पर वहीं बैठ गया ! ! !

साफ साफ कुछ नही दीखता था। मानों महा-रात्रि आ रही थी। आँधी के झोंकों से कम्पायमान जल की लहरों की तरह उसका श्वास उमण्ड रहा था। उस में न हाय थी न हास्य था—केवल एक अस्फुट ध्वनि थी। चौदह वर्ष का सुपरिचित हाथ ऊपर को उठा—चौदह वर्ष प्रथम मैंने उसे जिस उछाह और प्रेम से पकडा था—उससे भी अधिक उछाह और प्रेम से उसे मैंने अपने दोनों हाथों में पकडा। पर अब उसमें वह गर्मी नही रही थी। रस की बूद बूद सूख जाने पर भी वह हसी। अटल अटूट हास्य था। उसमें स्पन्दन नहीं था, संकोच नहीं था, अस्थिरता नहीं थी, परिवर्तन नहीं था। मैं उसी में डूब गया। पीछे से एक हाहाकार उठा—और क्षण भर में घर का वातावरण दिगन्त व्यापी हाहाकार से भर गया ! ! !

# तत्क्षण

अनन्त कालीन पथिक की भांति निश्शब्द शान्ति शैय्या के पास खड़ी थी। और अनन्त मृत्युदर्शक तारे-अश्रुबिन्दु की तरह चमक रहे थे। उसने अपने जाते हुये जीवन को धन्यवाद दिया। अपने अस्तगत भाग्य को सराहते हुये कहा—"आज मेरे सौभाग्य का उत्कर्ष है" और सिर नवा लिया। एक क्षण अपने विछुओं को उसने जी भर कर देखा।

मैं रो रहा था—पर उन नेत्रोंने ढूंढ लिया। अन्तस्तल

में घुस जाने वाली मुस्कुराहट उसके अप्रतिम होठों पर आई, उसने क्षीण स्वर में कहा 'अब तुम यहीं बैठे रहना"।

क्षण भर बाद, जब मृत्यु उसकी तरफ अन्धकार से अपना हाथ बढ़ाने लगी—तो उसने विश्वास पूर्वक उसे थाम लिया !!

तब से—मेरा जीवन अकेला है, और वह मुझसे अलग है। पर अभी भी वह मुझे प्यार करती है। हमारा सम्मिलन ग्रीष्म और शिशिर के समान परस्पर का प्यासा था। और हमारा बिछोह केवल मृत्यु न थी। अविश्वासी चाहे जो कुछ कहें—पर न वह प्रेम अभी खर्च हो गया है और न उसका व्यवच्छेद हुआ है।

मैं गाऊगा नहीं। यद्यपि सब कुछ गम्भीर गर्त में डूब गया है पर मैं इसमें भूलने वाला व्यक्ति नहीं हूं। विचार धाराओं से वह दूर है। वह नक्षत्रों को बांच रही है। वह निकट और दूर में व्याप्त है। प्रशान्त रात्रि के सन्नाटे में मैं उसकी पसन्द का गीत गाता हू। और वह स्थिर होकर सुनती है।

मेरी विश्वासी आंखें उस पर अचल हैं। मोह की मदिरा, जो प्यार की ही तरह प्यारी मालूम होती है- दृष्टि के नीचे पड ही जाती है। और मैं अभागा असयत हो उठता हू। परन्तु वे अतीत कण्टकित हाथ और उस मुख से सुवासित वातावरण की यह ध्वनि कि— "वैवाहिक जीवन के दो भागीदार-और दोनों परस्पर निर्भर और विश्वासी" मेरे रक्षक हैं, उस ध्वनि में ही मेरा समस्त जीवन स्वप्न था-और जगत का कटुतर जीवन उसीसे मधुर हो गया था—जैसे मिश्री से औषध का स्वाद बदल जाता है। वे दोनों पुराने हृदय एक ही सम और एक ही स्वर ताल पर फिर विवाह गीति गावेंगे।

अब तो कहने का कोई मौका ही न रहा। पर वह बात अब भी हृदय में वैसी ही धरी है। आँसुओं के साथ वह आँखों में आ जाती है और हास्य के साथ ओठों पर आ खड़ी होती है। मैंने उसे इन सत्रह वर्षों के दीर्घ काल में बड़ी कठिनाई और विवेक से, हिन्दुओं की जवान विधवा बेटी की तरह दबोच कर भीतर ही रख छोड़ा है। हृदय मन्दिर के अन्तस्तल में उसके स्थान पर इसी को मैंने बसा लिया है। वही अब उसके बाद मेरी जीवन संगिनी है। और वह, अपने प्रिय निवास के पात्रों में—अपने सुहाग भरे हाथों से लबालब स्नेह भर गई थी उसमें मैंने दिया जला दिया है। एक क्षण को भी मैंने उसके पीछे उस मन्दिर को सूना और अन्धेरा नहीं छोड़ा है। आंधी और तूफान के झोंके आये, दीये की लौ काँपी–पर बुझी नहीं। आशा होती है इस टूटती रात की पीली और ठण्डा घड़ियाँ भी, इसी धुंधले प्रकाश के सहारे कट जावेंगी। अभी पात्र में स्नेह है, बहुत है।

दुर्धर्ष जीवन सग्राम में—जिस में योग देने की उसकी लालसा को सुन कर मुझे पहिले हँसी आ गई थी—उदग्रीव होकर चली—तब फिर मन में आया कि कह ही दू, पर मोह और अनवकाश ने कभी पीछा न छोडा। कभी एकान्तता न हुई। कभी अच्छी तरह देख न सका।

जीवन के १४ वर्ष बीत गये, जैसे सपने के दिन बीत जाते हैं, जैसे थकावट की रात बीत जाती है। हम दोनों, धुन में मस्त, जवानी की उमग में इठलाते हुये, बढ़-बढ़ कर—एक से एक बढ़ कर—उद्ग्रीव होने की स्पर्धा करते हुये-बढ़े चले गये, बढ़े चले गये, बढ़े चले गये!!!

एकाएक वह रुक गई। मैंने बहुत हिलाया डुलाया पर कुछ न हुआ। गर्दन झुकती ही गई। आखें मिचती ही गई। वह हौंस, वह उमग, हास्य-गर्व-तेज सब खो गया! जैसे इन्द्र धनुष खो जाता है। जैसे कुप्पे की फूंक निकल जाती है, उस घडी वह पर ही आ गई थी, पर फिर वह पल भर भी न

अब तो कहने का कोई मौका ही न रहा। पर वह बात अब भी हृदय में वैसी ही धरी है। आँसुओं के साथ वह आँखों में आ जाती है और हास्य के साथ ओठों पर आ खड़ी होती है। मैंने उसे इन सत्रह वर्षों के दीर्घ काल में बड़ी कठिनाई और विवेक से, हिन्दुओं की जवान विधवा बेटी की तरह दबोच कर भीतर ही रख छोड़ा है। हृदय मन्दिर के अन्तस्तल में उसके स्थान पर इसी को मैंने बसा लिया है। वही अब उसके बाद मेरी जीवन संगिनी है। और वह, अपने प्रिय निवास के पात्रों में—अपने सुहाग भरे हाथों से लबालब स्नेह भर गई थी उसमें मैंने दिया जला दिया है। एक क्षण को भी मैंने उसके पीछे उस मन्दिर को सूना और अन्धेरा नहीं छोड़ा है। आंधी और तूफान के झोंके आये, दीये की लौ कांपी—पर बुझी नहीं। आशा होती है इस टूटती रात की पीली और ठण्डी घड़ियाँ भी, इसी धुंधले प्रकाश के सहारे कट जायेंगी। अभी पात्र में स्नेह है, बहुत है।

दुर्धर्ष जीवन संग्राम में—जिस में योग देने की उसकी लालसा को सुन कर मुझे पहिले हँसी आ गई थी—उद्ग्रीव होकर चली—तब फिर मन में आया कि कह ही दु, पर मोह और अनवकाश ने कभी पीछा न छोडा। कभी एकान्तता न हुई। कभी अच्छी तरह देख न सका।

जीवन के १४ वर्ष बीत गये, जैसे सपने के दिन बीत जाते हैं, जैसे थकावट की रात बीत जाती है। हम दोनों, धुन में मस्त, जवानी की उमंग में इठलाते हुये, बढ़-बढ़ कर—एक से एक बढ कर—उद्ग्रीव होने की स्पर्धा करते हुये-बढे चले गये, बढे चले गये, बढे चले गये!!!

एकाएक वह रुक गई। मैंने बहुत हिलाया डुलाया पर कुछ न हुआ। गर्दन झुकती ही गई। आँखें मिचती ही गईं। वह हौंस, वह उमंग, हास्य-गर्व-तेज सब कहीं खो गया! जैसे इन्द्र धनुष खो जाता है। जैसे रबर के कुप्पे की फूक निकल जाती है, उस घडी वह बात होठों पर ही आ गई थी, पर फिर वह पल भर भी न ठहरी।

अब तो कहने का कोई मौका ही न रहा। पर वह बात अब भी हृदय में वैसी ही धरी है। आँसुओं के साथ वह आँखों में आ जाती है और हास्य के साथ ओठों पर आ खड़ी होती है। मैंने उसे इन सत्रह वर्षों के दीर्घ काल में बड़ी कठिनाई और विवेक से, हिन्दुओं की जवान विधवा बेटी की तरह दबोच कर भीतर ही रख छोड़ा है। हृदय मन्दिर के अन्तस्तल में उसके स्थान पर इसी को मैंने बसा लिया है। वही अब उसके बाद मेरी जीवन सगिनी है। और वह, अपने प्रिय निवास के पात्रों में—अपने सुहाग भरे हाथों से स्वाल्प स्नेह भर गई थी उसमें मैंने दिया जला दिया है। एक क्षण को भी मैंने उसके पीछे उस मन्दिर को सूना और अन्धेरा नहीं छोड़ा है। आंधी और तूफान के झोंके आये, दीये की लौ कांपी—पर बुझी नहीं। आशा होती है इस टूटती रात को पीली और ठण्डा घड़ियाँ भी, इसी धुधले प्रकाश के सहारे कट जायेंगी। अभी पात्र में स्नेह है, बहुत है।

जब दिन का प्रकाश फैल जायगा, मैं उसे ढूंढने निकलूंगा। जहां मिलेगी, वहीं भेंट होते ही अब की बार पहिले वह बात कह दूंगा। उसे छोड़ कर वह बात और किसी से कहने योग्य ही नहीं है।

हुआ जहाज समुद्र में डूब रहा है। तुम्हारे इस धड़कने का नीरव रव ग्रीष्म की ऊषा के प्रारम्भिक अन्धकार में अधजगे पक्षियों के कलरव के समान उदास मालूम होता है।

धड़क गये? हाय! तुम मेरी स्वर्गीया पत्नी के मधुर चुम्बन की स्मृति की तरह प्यारे थे। तुम मेरे अनुत्पन्न पुत्र के छोटे से होठों की निर्दोष मुसकुराहट की स्वप्न-वासना की तरह मधुर थे। प्यार की प्रथम चोट की तरह गम्भीर और तूफान की तरह जंगली थे!

पानी हो गये ? निर्दयी ! हृदय का सारा रस निचोड लाये, क्या आखों के तेज को बुझाने का इरादा था ?

हे अमल धवल उज्ज्वल उत्तप्त जल कण ! हे हृदय के रसीले रस ! ऐसा तो न करो, जब तक हृदय है तब तक उसी में रहो, उसे इतना न निचोडो। कुछ अपनी आवरू का खयाल करो, कुछ मेरे प्यार का लिहाज करो, कुछ उस दिन का मान करो-जब रस बन कर रम रहे थे। कुछ उस दिन का ध्यान करो जब बाहर आकर दुर्लभ द्रव्य पाया था।

तुम उस दिन के लिये ठहरो प्यारे ! जिस दिन अभिलाषा की साध पूरी होगी, तुम्हारा जी चाहे तो उस दिन तुम इन आँखों को बहा ले जाना। न हो अन्धी कर देना। मुझे फिर कुछ देखने की हौंस न रहेगी।

हे आनन्द के उज्ज्वल मोती ! इन आखों में तुम ऐसे सज रहे हो जैसे हरे भरे वृक्ष की नवीन रक्ताभ कोंपल । पर तुम्हारा ढरकना—बहुत करुण है—बहुत उदास है—तुम ढरकते क्या हो—मानो प्यारों से भरा

हुआ जहाज समुद्र में डूब रहा है। तुम्हारे इस ढरकने का नीरव रव ग्रीष्म की ऊषा के प्रारम्भिक अन्धकार में अधजगे पक्षियों के कलरव के समान उदास मालूम होता है।

ढरक गये ? हाय ! तुम मेरी स्वर्गीया पत्नी के मधुर चुम्बन की स्मृति की तरह प्यारे थे। तुम मेरे अनुत्पन्न पुत्र के छोटे से होठों की निर्दोष मुसकुराहट की स्वप्न-वासना की तरह मधुर थे। प्यार की प्रथम चोट की तरह गम्भीर और तूफान की तरह जगली थे !

उस दिन गङ्गा के उपकूल पर, जब कलकल निनादिनी गङ्गा हर २ करती बही जा रही थी हम दोनों तुम्हें देख २ कर कुछ कह रहे थे। वे सब बातें तो अब याद नहीं हैं, पर वह समा तो सुर्मे की तरह आँखों में समा रहा है। हमने समझा था तुम हमें हँसता देख सुख से हँसते हो। पापात्मा ! तुम्हें आज समझा। अब तो वह दिन चला गया ? अब और किसे क्या दिखाने आये हो ? किसे लुभाने का इरादा है ? मूर्ख ! इसमें रस रस है पर नीरस में रस विष है।

भागो यहाँ से, तुम्हारी चाँदनी मुझे ऐसी प्रतीत होती है—जैसे मुर्दे पर सफेद कफन पड़ा हो, मैं डरता हूँ अब और नहीं देख सकता, हटो नेत्रों से दूर हो, नहीं मैं आँखें फोड़ लूँगा !

## शरच्चन्द्र

शरच्चन्द्र प्यारे! आज कुसमय में यहां क्यों आये हो? जाओ, धीरे से यासक जाओ, हृदय सो रहा है आहट मत करो, जाग जायगा, फिर वसे सम्हालना और सुलाना कठिन हो जायगा। इतना हसते क्यों हो? निष्ठुर! यही क्या तुम्हारा सुधावर्षण है? यही क्या तुम्हारा सौन्दर्य है? जब दिन थे—तब मैंने तुम से होड बदी थी, तुम्हीं थक कर बैठ गये थे। आज उसी का बदला लेने आये हो? क्षुद्र! विपत्ति पर उपहास करते हो? छी.

उस दिन गङ्गा के उपकूल पर, जब कलकल निनादिनी गङ्गा हर २ करती बही जा रही थी हम दोनों तुम्हें देख २ कर कुछ कह रहे थे। वे सब बातें तो अब याद नहीं हैं, पर वह समा तो सुर्मे की तरह आँखो में समा रहा है। हमने समझा था तुम हमें हँसता देख सुख से हँसते हो। पापात्मा! तुम्हें आज समझा। अब तो वह दिन चला गया? अब और किसे क्या दिखाने आये हो? किसे लुभाने का इरादा है? मूर्ख! इसमें रस रस है पर नीरस में रस विष है।

भागो यहाँ से, तुम्हारी चादनी मुझे ऐसी प्रतीत होती है—जैसे मुर्दे पर सफेद कफ़न पड़ा हो, मैं डरता हूँ अब और नहीं देख सकता, हटो नेत्रों से दूर हो, नहीं मैं आँखे फोड़ लूँगा!

# हिन्दी-पुस्तक-कार्यालय

कूचा पातीराम,

दिल्ली ।

की

सुन्दर, सरस, मनोहर पुस्तकों

का

# सूचीपत्र

---

# 'विनोद-रत्न-माला'

के

## स्थायी-ग्राहक बनने के नियम

१—स्थायी-ग्राहक बनने की फीस ॥) है।

२—पुस्तकें प्रकाशित होने के एक सप्ताह पूर्व सूचना-पत्र भेजा जाता है, और एक सप्ताह बाद २५ फीसदी कमीशन काटकर पुस्तक वी० पी० द्वारा भेज दी जाती है। जो ग्राहक पुस्तकें मँगाना न चाहें, उनका पत्र पाने पर, पुस्तकें नहीं भेजी जातीं।

३—हमारी-प्रकाशित और प्रचारित अन्य पुस्तकों पर भी स्थायी ग्राहकों को २५ फीसदी कमीशन मिलता है।

४—सूचना न देने पर भी वी० पी० लौटा देने-वाले सज्जनों की फीस ज़ब्त कर ली जाती है, और उनका नाम स्थायी-ग्राहक-सूची से काट दिया जाता है।

५—जो सज्जन ग्राहक-श्रेणी से नाम कटाना चाहें, उनकी प्रवेश-फीस स-धन्यवाद वापिस कर दी जाती है।

६—पुस्तकें मँगाने के अतिरिक्त स्थायी-ग्राहक कार्यालय दिल्ली से सम्बन्ध रखने-वाली कोई या कोई वस्तु लेना चाहेंगे, तो कार्यालय लिये तैयार गा।

# ३-दिल्ली का व्यभिचार

( ऋषभचरण-लिखित )

बड़े बड़े नगरों में दिन-दहाड़े भयानक दुराचार के खुले खेल खेले जाते हैं। बड़े बड़े दिग्गज, विद्वान् पुरुष भी अपने उच्च-पद का दुरुपयोग कर, भोली भाली जनता को अनाचार की तरफ ले जाते हैं, और बुरे-से-बुरे उपाय द्वारा भी रुपया लूटने में नहीं हिचकते। आधुनिक गर्हित पाश्चात्य शिक्षा प्रणाली के फल स्वरूप आज हमारे नवयुवक पतन के गढ़े में गिर गये हैं, और अपना भविष्य भूल, आँख मींचकर भयानक पाप करते नहीं हिचकिचाते। हमारी माँ-बहनें अशिक्षा और वासना में अन्धी होकर असहनीय, घृणित पापाचार में रत होने का दुस्साहस करतीं हैं। लेखक ने नगरों के कुछ ऐसे-ही दृश्य इस पुस्तक में रक्खे हैं। पुस्तक साहित्य की दृष्टि से कुछ ऊँची न होने पर भी साधारण पाठकों के लिये अत्यन्त शिक्षाप्रद, हितकर और उपादेय 'पीर साहब', 'फ़िल्म-एक्ट्रेस', 'स्काउट-मास्टर', 'हीजड़े

# ४-बिखरे-मोती

( ऋषभचरण-लिखित )

इस पुस्तक में लेखक की अठारह वर्ष की आयु-तक की लिखी गई सर्वोत्तम बारह कहानियों का संग्रह है। छोटे-से-छोटे कथानक और भाव में पाठक के अन्तस्तल में चुटकी लेना-ही कहानी की सफलता है। लेखक की इन सभी गल्पों में यह गुण पूर्ण-रूप से विराजमान है। कोई भी कहानी ऐसी नहीं है, जिसे समाप्त करने में दस मिनट से ज्यादा समय लगे प्रत्येक कहानी आदि से अन्त-तक ऐसी मनोरंजक और प्रवाह-पूर्ण है, कि बिना समाप्त किये नज़र उठाने की इच्छा नहीं होती। शब्द-जाल, सरलता, व्यङ्ग और विश्व अनुभव की स्पष्ट छाप आप इन कहानियों में पायेंगे। 'राख की पोटली', 'मुन्शीजी', 'ताँगेवाला' आदि कहानियों ने साहित्य-प्रेमियों से अच्छी दाद पाई है। कई कहानियाँ हिन्दी की सर्वोत्कृष्ट, पत्र पत्रिकाओं में प्रकाशित हो चुकी हैं। 'ताँगेवाला', 'दानवीर भिखारी', 'सूखे आँसू'-इत्यादि कई कहानियाँ तो उर्दू आदि भारत की अन्य भाषाओं में अनुवादित होकर भी छप चुकी हैं—इसी से इनकी सफलता और उत्तमता का अनुमान किया जा सकता है। पुस्तक डेढ़ सौ से अधिक पृष्ठों पर सुन्दरता पूर्वक छापी गई है। ऊपर तिरङ्गा सुन्दर कवर है, और दाम केवल बारह आने सजिल्द १) रु०।

---

# ५-वेश्या-पुत्र

( ऋषभचरण-लिखित )

ऋषभचरण-लिखित एक मौलिक और प्रभावोत्पादक उपन्यास है। चरित्र चित्रण, भाव विश्लेषण और घटना-वैचित्र्य,—उपन्यास के तीनों प्रधान गुणों को सफलता पूर्वक निबाहा गया है। पात्रों की भाषा सामयिक, ज़ोरदार और उपयुक्त है। हिन्दू मुस्लिम दंगे में मारे गये एक युवक की पत्नी के पुरुषों की लम्पटता और चरित्र-हीनता से ऊबकर वेश्या हो जाने, और वेश्या होते हुये भी युवकों के चरित्र निर्माण में प्रयत्नशील रहने का आश्चर्य-जनक वृत्तान्त पढ़कर आप लेखक की आदर्श कल्पना की प्रशंसा किये बिना न रहेंगे। आदर्शवाद ( Idealism ) और यथार्थ वाद ( Realism )—दोनों की रक्षा करते हुए जिस खूबी के साथ एक वेश्या के आन्तरिक भावों का दिग्दर्शन और उसका सुधार कराया गया है, वह सराहनीय है। इसी वेश्या के पुत्र के घटना चक्र मे पड़कर अपनी सहोदरा पर मोहित होने, और क्रमश अपनी पूर्व प्रेमिका से उदासीन होने में एक युवक हृदय भावों का जीवित दिग्दशन अत्यन्त मर्म स्पर्शी हो उठता है। आज-ही मँगाइये। साठ पाउण्ड ऍटीक़-पेपर पर स्वच्छ छपाई।

सुन्दर, भाव पूर्ण तिरङ्गा कवर, और दाम सिर्फ २॥) रु० सजिल्द ३॥) रुपया।

# ७-फाँसी

( जैनेन्द्रकुमार-लिखित )

—— ० ०:——

'फाँसी' में तीन राजनैतिक कहानियाँ सगृहीत हैं। १ फाँसी, २ ग़दर के बाद, ३, स्पर्धा। पहली कहानी 'फाँसी' में अंग्रेज़ी-सरकार का दिल हिला देने-वाले एक भयङ्कर हिन्दुस्तानी-डाकू का चरित्र है, जो अंग्रेज़ों की नज़रों में डाकू और हिन्दुस्तानियों की नजरों में दीन-दुखियों का सहायक, गुलामी का विरोधी, विदेशी सरकार का विद्रोही—कट्टर देशभक्त था। इस असाधारण पुरुष के धैर्य्यपूर्ण, उच्च व्यक्तित्व का हृदयस्पर्शी चित्रण, एक अंग्रेज-अफसर के वीर चरित्र का निष्पक्ष दिग्दर्शन, टुकड़-खोर भारतीय अफसर के पतित चरित्र का घृणित वर्णन और एक अबोध युवती के मुग्ध प्रेम की गाथा बड़ी-ही मर्मवेधिनी हो उठी है। दूसरी कहानी में लेखक की कल्पना का अद्भुत चमत्कार है। गदर के बाद—विजय और प्रतिहिंसा से अन्धे विदेशियों ने भारतीयों पर जो पाशविक अत्याचार किये, उनका रोंगटे खड़े कर देने वाला वर्णन है। तीसरी कहानी में एक साम्राज्य विरोधनी सस्था के दो युवक सदस्यों की अद्भुत, रहस्य पूर्ण स्नेह कथा है। यह पुस्तक प्रत्येक भारतीय के कलेजे में छुपकर रहने की चीज़ है। पढ़कर शरीर थर्रा उठेगा। दूसरा संस्करण। चार भयङ्कर चित्र। मोटा काग़ज़। मूल्य सिर्फ़ एक रुपया। सजिल्द सवा रुपया।

# ६-मास्टर साहब

( ऋषभचरण-लिखित )

अपने व्यक्तित्व पर कलङ्क लगता देख, युवक मास्टर साहब अत्यन्त शान्ति और निस्तब्धता के साथ, अनन्त वैभव को लात मारकर अपनी जीवन-नौका को भाग्य की पतवार के सहारे विस्तृत संसार-सागर में डाल देते हैं। वर्षों सुख और समृद्धि में जीवन बिताने पर भी वे जिस गम्भीरता के साथ अपने विपत्ति के दिन काटते हैं, उसे पढ़कर सहानुभूति से हृदय भर जाता है। कट्टर समाज-सुधारक सम्पतराय संयोग-वश मास्टर साहब से मिलते हैं, और उन्हें अपनी पत्नी का शिक्षक नियुक्त कर देते हैं। सम्पतराय की स्वजातीय साली बसन्ती के हृदय में मास्टर साहब के प्रति एकदम घोर सहानुभूति और स्नेह का प्रादुर्भाव होता है। परन्तु वह, गम्भीर मास्टर साहब के मनोभाव न समझकर, कठपुतली की तरह स्त्री-हृदय की रङ्गीन तरङ्गों में चक्कर लगाती है। एकाएक उपेक्षा की इतनी गहरी छाप उसके हृदय पर पड़ती है कि वह मास्टर साहब के अपमान का कारण बनजाती है। फिर मास्टर साहब की विशाल हृदयता उसकी समस्त दुर्भावनाओं को नष्ट कर उसे मास्टर साहब का कलङ्क धोने पर बाध्य करती है। अन्त में भ्रम और सन्देह का नाश होकर सब का सुखद मिलन होता है। 'मास्टर साहब' लेखक की अमर कृति है।

पाँच रङ्गीन चित्र! ढाई सौ पृष्ठ !! मूल्य २) रु०सजिल्द २।) रु०

महा-भयानक कष्ट दिया गया था, और अनगिनत भारतीय मजदूरों ने, अपमान और यातना से बिलबिलाकर काम छोड़ दिया था, और खुशी-खुशी जेल चले गये थे।

लगातार चौदह साल युद्ध चला। भारतीयों पर एक पशुता-पूर्ण 'काला क़ानून' लागू किया गया था। उसी के विरोध-स्वरूप यह संग्राम आरम्भ हुआ था। फिर कैसे, यह क़ानून रद्द हुआ, और कैसे संसार के सर्वश्रेष्ठ महापुरुष गाँधीजी का अहिंसात्मक सत्याग्रह युद्ध सफल हुआ ?— यह हमारे 'सत्याग्रह' में पढ़िये।

काग़ज, छपाई, सफ़ाई तो हमारे यहाँ की देशप्रसिद्ध हो चुकी है। दाम सिर्फ १) सजिल्द १।) रु०

## ८-हड़ताल

( ऋषभचरण-लिखित )

कुछ जोशीली और फड़कती हुई राजनैतिक कहानियों का संग्रह। सभी कहानियाँ नये तर्ज की, प्रभाव-पूर्ण और मन में अद्भुत लहर पैदा कर देने वाली हैं। पहली कहानी 'हड़ताल' में तो आप लेखक की कल्पना, सूझ और प्रतिभा को देखकर झूम उठेंगे। आजतक हिन्दी संसार में इस ढङ्ग की कहानियों का संग्रह प्रकाशित नहीं हुआ है। छपाई, सफाई और गेट-अप के सम्बन्ध में तो कुछ कहना-ही बेकार है। मूल्य, वही एक रुपया सजिल्द सवा रुपया।

# ८–सत्याग्रह

( ऋषभचरण-लिखित )

आज क्या हो रहा है ? सारा भारतवर्ष एक महा भयंकर उत्तेजना, एक असाधारण आग एक जीवन और मृत्यु के घनघोर संग्राम में सना हुआ है '—आज देश का बच्चा-बच्चा 'मिटने या मिटाने' के भयानक संकल्प की पूर्ति में जुटा हुआ है !!—आज सदियों से पर्दे के वीभत्स पाप मे सनी हुई भारत की रही सही लाज हमारी हजारों माँ बहनें पर्दे और व्यर्थ की भीरुता को लात मारकर 'सत्याग्रह' संग्राम की धधकती हुई चिता मे कूद पड़ी है !!!

और—?—और क्या हो रहा है ?? आज महा-पुरुष गाँधीजी और हमारे साठ हजार भाई धन-जन, माँ बाप, और सांसारिक विषय-वासना को दूर फेंककर भारत की जेलों में साक्षात् नर्क यातना का अनुभव कर रहे है, और क्रूर, स्वेच्छाचारिणी गवर्नमेण्ट भयंकर दमन- अस्त्र को हाथ में लेकर नग्न नृत्य नाच रही है !—और अपनी प्रभुता को पशुता का अमली जामा पहना रही है !!

ठीक यही दक्षिण अफ्रीका में हुआ था !—यही अशान्ति, यही अहिंसा पूर्ण 'सत्याग्रह' युद्ध, और दमन और पशुता का नङ्गा नाच !—ठीक इसी प्रकार हजारों भारतीय जेलों में ठूँसे गये थे, सड़क पर चलते, ग्रामों में बैठे हुए भारतीय जान से मार डाले गये थे। स्त्रियों को जेल की कोठरियों में बंद कर

# व्यभिचार

[आचार्य चतुरसेन शास्त्री—लिखित]

डरिये नहीं; नाम जैसा वीभत्स है, बात है नहीं। इसे पढ़कर आपके रोंगटे चाहे खड़े हो जायें, पर कुत्सित भावनाओं की गुञ्जायश नहीं है। बड़े बड़े भयानक रोगों का वर्णन, कारण और निदान, बड़े मनोयोग पूर्वक खूब जोरदार भाषा में लिखा गया है। भिन्न भिन्न रोगों के तीन-सौ के लगभग लाजवाब नुस्खे देकर तो मानों सोने में सुगन्ध पैदा कर दी गई है। साहित्य के कुछ आलोचकों ने यद्यपि इस पुस्तक की निन्दा की है; पर सच कहें तो उन्हें यह अधिकार ही नहीं था यह साहित्य की वस्तु न होकर एक चिकित्सा-ग्रन्थ है, और लेखक ने नवयुवकों की दिन दिन गिरती हुई दशा से बिल बिलाकर ही इसे लिखा है। पढ़ते पढ़ते कहीं समाज की बेगैरती और अन्धा धुन्धी देखकर जहर खालेने को जी चाहता है, कहीं अभागी युवतियों और दयनीय युवकों की दुर्दशा देख पर तरस आता है, और कहीं देश के भविष्य की कल्पना कर, रोम-रोम खड़ा हो जाता है। लेखक कलेजा कँपा देने-वाली भाषा के लिये सुप्रसिद्ध हैं। आपकी यह रचना एक भीतरी उफान का फल है, और एक-एक पृष्ठ से जैसे आग की चिनगारियाँ छूटती हैं। दाम सजिल्द का २।) रुपया

# हमारी कुछ अन्य पुस्तकें

# २१ बनाम ३०

[ आचार्य चतुरसेन शास्त्री—लिखित ]

आज भारत धधकती भट्टी में जल रहा है। यह सन् १९३० का साल है। सन् १९२१ में भी ऐसी ही भट्टी जली थी। इस २१ और ३० की भट्टी में क्या अन्तर है, और यह ३० की भट्टी कितनी अधिक भयानक है—इसका प्रत्यक्ष दर्शन करना हो, तो शास्त्रीजी की लौह-लेखनी की इस ताज़ी करामात में देखिये। भारत क्या था?—और क्या होगया?—दोनों हाथों से, मरवा पूर्वक अंग्रेजों ने किस प्रकार इसे लूटा? राष्ट्रीय कांग्रेस और राष्ट्र-पति जवाहरलाल का क्या महत्व है?—यह सब इसी पुस्तक मे है। इसके अतिरिक्त सारे संसार की अन्तर्राष्ट्रीय प्रगति का विद्वत्ता पूर्ण आलोचन और भविष्य भी आप इस ग्रन्थ में पढ़ेंगे। कुछ अध्यायों के शीर्षक सुनिये—'पूर्ण स्वाधीनता की घोषणा', 'जवाहरलाल नेहरू', 'गान्धी का वज', 'देश का वातावरण', 'भावी महायुद्ध'! साढ़े तीन सौ पृष्ठ, और दाम केवल डेढ़ रु०

सजिल्द १॥) रु०

---

# अन्तस्तल

आचार्य श्री चतुरसेन शास्त्री का अप्रतिम गद्य-काव्य,

१० वर्ष बाद कुछ परिवर्तन होकर दुबारा छपा है।

प्रकाण्ड हिन्दी-साहित्य-महारथी—

प० पद्मसिंह जी शर्मा इसके विषय में लिखते हैं —

## "कागज पै रख दिया है कलेजा निकाल के"

क्या आप जानते हैं निर्जीव लेखनी किस भाँति मूर्ति-मती होकर हँसती, रोती, हाहाकार करती, घृणा—वैराग्य और आशा तथा निराशा के झोंकों में झूमती है,—उसी भाँति जिस भाँति आप स्वयं होते हैं। एक-एक चीज पढ़िये, जगत् को भूलकर उसी में डूब जाइये।

श्री० पद्मसिंहजी और श्री टंडनजी के कथनानुसार यह ग्रन्थ लेखकों के मान करने की वस्तु है।

यह ग्रन्थ

# गऊ-वाणी

[ ऋषभचरण लिखित ]

गो रक्षा की अनुपम पुस्तक है। हिन्दी-संसार में इस ढङ्ग की पुस्तक आज-तक नहीं निकली है। समस्त धर्म शास्त्रों के उद्धरण देकर यह सिद्ध कर दिया गया है, कि उनमें कहीं भी गो वध की आज्ञा नहीं दी गई है, और लोग उनकी अलङ्कारिक भाषा में उलझकर अर्थ का अनर्थ कर डालते हैं। कुरान, बाइबिल, तौरैत जबूर-आदि धर्म-ग्रन्थों के विशिष्ट अंशों का चमत्कार-पूर्ण अर्थ किया गया है। गो-रक्षा के हामी हिन्दुओं को इसकी करोड़ों प्रतियाँ जातीय विजातीय भाइयों में वितरण करानी चाहिये। समस्त पत्र-पत्रिकाओं ने मुक्त-कण्ठ से इसकी प्रशंसा की है। दाम ॥=)

## हाहाकार

[ आचार्य चतुरसेन शास्त्री-लिखित ]

नाम जैसा रुलाने वाला है, चीज भी वैसी ही है। पुस्तक तो छोटी सी है, पर चीज एक से-एक ला जवाब है। शास्त्रीजी गद्य-काव्य, पद्य, और कहानी—सब कुछ—लिखते हैं। इस छोटी सी रचना में आप उनकी सब प्रकार की कृतियों का रसास्वादन कर सकेंगे। ६६ पृष्ठ, सुन्दर रङ्गीन टाइटिल, और दाम केवल।) चार आना। शास्त्रीजी की सर्व श्रेष्ठ रचना 'खूनी' इसी पुस्तक में मौजूद है। एक एक शब्द पढ़कर आप का दिल बाँसों उछलेगा आज ही एक प्रति मँगा लीजिये।

# अन्तस्तल

आचार्य श्री चतुरसेन शास्त्री का अप्रतिम गद्य-काव्य,

१० वर्ष बाद कुछ परिवर्तन होकर दुबारा छपा है।

प्रकाण्ड हिन्दी-साहित्य-महारथी—

प० पद्मसिंह जी शर्मा इसके विषय में लिखते हैं —

## "कागज पै रख दिया है कलेजा निकालके"

क्या आप जानते है निर्जीव लेखनी किस भाँति मूर्ति-मती होकर हँसती, रोती, हाहाकार करती, घृणा—वैराग्य और आशा तथा निराशा के झोंको में झूमती है,—उसी भाँति जिस भाँति आप स्वय होते है। एक-एक चीज पढ़िये जगत् को भूलकर उसी में डूब जाइये।

श्री० पद्मसिंहजी और श्री टंडनजी के कथनानुसार यह ग्रन्थ लेखकों के मनन करने की वस्तु है।

## यह ग्रन्थ

हिन्दू-यूनीवर्सिटी के बी० ए० के कोर्स में

तथा

हिन्दी-साहित्य-सम्मेलन की सर्वोच्च-परीक्षा में

पाठ्य-ग्रन्थ रह चुका है

एक प्रति अपने लिये मँगा लीजिये। बहुत-कम छपा है।

दाम सजिल्द का डेढ़ रुपया

# हमारा नया आयोजन !

आपने पाठकों से हम आशा करते है, कि वे हिन्दी-साहित्य के उद्भट लेखक आचार्य श्री चतुरसेनजी शास्त्री के नाम और उनकी यशस्वी क़लम से परिचित होंगे। हिन्दी-ससार में ऐसा कौन है जो उनकी क़लम का रसिया नहीं? अपनी सर्वतोमुखी प्रतिभा के कारण आप जब जिस विषय पर लिखते है, कलम तोड़ देते है। धर्म, साहित्य, राजनीति, समाज-शास्त्र और सरस-साहित्य इन विषयों पर आपने जब जो लिखा है, अप्रतिम है।

आप को यह जानकर आनन्द होगा, कि हमने भविष्य में आपकी समस्त रचनाओं को प्रकाशित करने का बँदोवस्त कर लिया है। यह बँदोवस्त हमें बहुत-ही व्यय-साध्य उपायों से करना पड़ा है—पर हम समझते है, इसके फल स्वरूप-जो चीजें, हम आप को देंगे, उससे हमारा सारा व्यय-भार और परिश्रम सफल होगा। शास्त्रीजी के ग्रन्थों को हम एक पृथक ग्रन्थ-माला में प्रकाशित करेंगे, और उस ग्रन्थ-माला का नाम होगा— 'भद्र-ग्रन्थावली'। जो सज्जन हमारी 'विनोद-रत्न-माला' के स्थायी ग्राहक होंगे, उन्हें सदैव पौनी कीमत में इस ग्रन्थावली की पुस्तकें मिलती रहेंगी। और यह कहना तो व्यर्थ-ही है, कि इस

ग्रन्थ-माला की सभी पुस्तकें असली सोने की मुहर होंगी, और उसके एक-एक अक्षर में पूरा रस होगा, जो आपको कुछ प्रदान करेगा।

ग्रन्थावली की प्रथम पुस्तक 'अन्तस्तल' तैयार है। मूल्य सजिल्द का १॥) डेढ़ रुपया।

ये पुस्तकें छप रहीं हैं—

१—ब्रह्मचर्य-साधन—किस भाँति सर्व-साधारण इस दुरूह व्रत का आसानी से पालन कर सकते है।

२—गार्हस्थ-जीवन—अमीर-गरीब किस भाँति सुखी और सन्तुष्ट जीवन व्यतीत कर सकते है।

३—आरोग्य गुटिका—नित्य के रोगों के उपचार और आरोग्य रहने की रीति।

४—बच्चों की शिक्षा—बिना ताडना-किये, बिना बल प्रयोग, बच्चों की मनोवृत्तियों का अध्ययन करके, कैसे बच्चों को शिक्षा दी जा-सकती है।

प्रत्येक का मूल्य १) एक रुपया।

विनीति—

सञ्चालक-हिन्दी-पुस्तक-कार्यालय,
दिल्ली।

# हमारी पुस्तकें

## यहाँ भी मिलती हैं



दिल्ली—इन्द्रप्रस्थ-पुस्तक-भण्डार, दरीबा कलाँ
मथुरा—फ्रेण्ड्ज़ एण्ड कम्पनी।
आगरा—पाराशर-पुस्तक भण्डार, दौलत मार्केट
कानपुर—प्रकाश पुस्तकालय चौक।
लखनऊ—सरस्वती-पुस्तक-भण्डार, अमीनुद्दौला पार्क
प्रयाग—साहित्य भवन लिमिटेड, जानसेनगंज।
काशी—भारत जीवन बुक-डिपो, ज्ञानवापी।
पटना—पुस्तक भवन, मुरादपुर।
कलकत्ता—हिन्दी पुस्तक एजेन्सी, २०३, हरीसन रोड।
बम्बई—हिन्दी ग्रन्थ-रत्नाकर कार्यालय, हीराबाग।
बरेली—राधेश्याम पुस्तकालय।
लाहौर—नारायनदत्त सहगल एण्ड सन्ज़, लुहारी गेट।
शिमला—पञ्जाब बुक डिपो, लोअर बाज़ार।
पूर्णिया—राघवप्रसाद गुप्त, बुकसेलर।

हमारे ट्रावलिंग सोल-एजेण्ट—

पण्डित रामविलास पाण्डेय,
२८२—गणेशगंज,
लखनऊ।